का दूसरा आह्निक का तीसरा सूत्र का जैसे वै० १ । १ । १ । तीसरे न्यायशास्त्र का न्या० और तीन अंक वैशेषिक के समान जानो । चौथे योगशास्त्र का यो० प्रथम अंक पाद का दूसरा सूत्र का यो० १ । १ । पांचवें सांख्यशास्त्र का सां० अध्याय और सूत्र के दो अंक क्रम से जानो जैसे सां० १ । १ ॥ छठे वेदांत का वे० अध्याय पाद और सूत्र के तीन अंक क्रम से वे० १ । १ । १ । तथा अंगों में अष्टाध्यायी व्याकरण का अंक अध्याय पाद सूत्र के तीन अंक क्रम से जानो जैसे अ० १ । १ । १ । इसी प्रकार जिस सूत्र के ऊपर महाभाष्य हुआ करेगा उस सूत्र का पता लिख के महाभाष्य का वचन लिखा करेंगे उसी से उस का पता जान लेना चाहिये तथा निघंटु और निरुक्त में दो दो अंक अध्याय और खंड के लिखेंगे तथा तैत्तिरीय आरण्यक में तै० लिख के प्रपाठक और अनुवाक के दो अंक लिखेंगे ये संकेत इसलिये लिखे हैं कि वारंवार ठिकाना न लिखने पड़ें थोड़े से ही काम चल जाय जिस किसी को देखना पड़े वह उन ग्रन्थों में देख ले और जिन ग्रन्थों के संकेत यहां नहीं लिखे उन के प्रमाणों का जहां कहीं काम पड़ेगा तो लिख दिया जायगा परन्तु इन सब ग्रन्थों के संकेतों को याद रखना सब को योग्य है कि जिस से देखने में परिश्रम न पड़े ॥

**वेदार्थाभिप्रकाशप्रणयसुगमिका कामदा मान्यहेतुः,**
**संक्षेपाद्भूमिकेयं विमलविधिनिधिः सत्यशास्त्रार्थयुक्ता ।**
**सम्पूर्णाकार्य्यपेदं भवति सुरुचि यन्मन्त्रभाष्यं मयाऽतः ।**
**पश्चादीशानभक्त्या सुमतिसहितया तन्यते सुप्रमाणम् ॥१॥**
**मन्त्रार्थभूमिका ह्यत्र मन्त्रस्तस्य पदानि च ॥**
**पदार्थान्वयभावार्थाः क्रमाद्बोध्या विचक्षणैः ॥ २ ॥**

यह भूमिका जो वेदों के प्रयोजन अर्थात् वेद किस लिये और किस ने बनाये उन में क्या२ विषय हैं इत्यादि बातोंको अच्छे प्रकार प्राप्ति कराने वाली है इस को जो लोग ठीक२ परिश्रम से पढ़ें और विचारेंगे उन का व्यवहार और परमार्थ का प्रकाश संसार में मान्य और कामनासिद्धि अवश्य होगी इस प्रकार जो निर्मल विषयों के विधान का कोश अर्थात् खज़ाना और सत्यशास्त्रों के प्रमाणों से युक्त जो भूमिका है इस को मैंने संक्षेप से पूर्ण किया अब इस के आगे जो उत्तम बुद्धि देने वाली परमात्मा की भक्ति में अपनी बुद्धि को दृढ करके प्रीति के बढ़ानेवाले मंत्रभाष्य का प्रमाणपूर्वक विस्तार करता हूं ॥ १ ॥

इस मन्त्रभाष्य में इस प्रकार का क्रम रहेगा कि प्रथम तो मंत्र में परमेश्वर ने जिस बात का प्रकाश किया है फिर मूल मन्त्र, उसका पदच्छेद, क्रम से प्रमाण सहित मन्त्र के पदों का अर्थ, अन्वय अर्थात् पदों का सम्बन्धपूर्वक योजना और छठा भावार्थ अर्थात् मंत्र का जो मुख्य प्रयोजन है इस क्रम से मन्त्रभाष्य बनाया जाता है ॥ २ ॥

विश्वा॑नि देव सवितर्दुरि॒तानि॒ परा॑सुव ।
यद्भ॒द्रं तन्न॒ आ सु॑व ॥ १ ॥ य० ३० ॥ ३ ॥

इति श्रीमत्परिव्राजकाचार्य्येण श्रीयुतदयानन्दसरस्वतीस्वामिना विरचिता संस्कृतभाषार्य्यभाषाभ्यां सुभूषिता सुप्रमाणयुक्त-र्ग्वेदादिचतुर्वेदभाष्यभूमिका समाप्तिमगमत् ॥





